एतच्छास्त्रादिभक्त्या तैर्ज्ञानदानमदायि च।
ब्रह्मश्रीनरसिंहाख्यतिहुणादियतीशिने ॥ ५६ ॥

चतुर्विधाय संघाय सदाहारश्चतुर्विधः ।
प्रादाय्यौषधदानं च वस्त्रोपकरणादि च ॥ ५७ ॥

मित्रयाचकहीनेभ्यः प्रीतितुष्टिकृपादि च ।
दानं प्रदत्तमित्यादि धन्यव्ययो व्यधायि तैः ॥ ५८ ॥

इत्थं सप्तक्षेत्र्यां वपते यो दानमात्मनो भक्त्या ।
लभते तदनन्तगुणं परत्र सोऽत्रापि पूज्यः स्यात् ॥ ५९ ॥
एतच्छास्त्रं लेखयित्वा हिसाराद्यानाय्य स्वोपार्जितेन स्वरायाः ।
संघेशश्रीपद्मसिंहेन भक्त्या सिद्धान्ताय श्रीनराय प्रदत्तम् ॥ ६० ॥

यो दत्ते ज्ञानदानं भवति हि स नरो निर्जराणां प्रपूज्यो,
भुक्त्वा देवांगनाभिर्विषयसुखमनुप्राप्य मानुष्यजन्म ।
भुक्त्वा राज्यस्य सौख्यं भवतनुज (?) सुखान्निस्पृहीकृत्य चित्तं,
लात्वा दीक्षां च बुद्ध्वा श्रुतमपि सकलं ज्ञानमन्त्यं लभेत ॥ ६१ ॥
ज्ञानदानाद्भवेज्ज्ञानी सुखी स्याद्भोजनादिह ।
निर्भयोऽभयतो जीवो नीरुगौषधदानतः ॥ ६२ ॥
धर्मतः सकलमंगलावली धर्मतो भवति मुंडकेवली ।
धर्मतो जिनसुचक्रभृद्बली नाथतद्रिपुमुखो नरो बली ॥ ६३ ॥

---

प्रतिमाओं के पाँच-पाँच उपकरण स्थापित किये । ब्रह्मश्री (ब्रह्मचारी) नरसिंह तथा तिहुण आदि मुनियों के लिए उन्होंने भक्तिपूर्वक इन मूलाचार आदि शास्त्रों का ज्ञान दान दिया । चतुर्विध संघ के लिए चार प्रकार का उत्तम आहार, औषधदान तथा वस्त्र एवं उपकरणादि दिये ॥५५-५७॥ उन्होंने मित्रों के लिए प्रीतिदान, याचकों को संतुष्टि दान और हीन मनुष्यों को दयादि दान दिये । इस तरह उत्तम व्यय किया ॥५८॥

इस प्रकार जो आत्मभक्ति से सात क्षेत्रों में दान देता है वह परभव में प्रदत्त वस्तुओं से अनन्त गुणी वस्तुओं को प्राप्त होता है और इस भव में भी पूज्य होता है ॥५९॥ संघपति श्री पद्मसिंह ने स्वोपार्जित धन से इस मूलाचार शास्त्र को लिखाकर तथा हिसार से बुलाकर भक्तिपूर्वक श्री नरसिंह के लिए प्रदान किया ॥६०॥ जो मनुष्य ज्ञान दान देता है वह देवों का पूज्य होता है, देवांगनाओं के साथ विषय सुख भोगकर क्रम से मनुष्य जन्म प्राप्त करता है, वहाँ राज्य सुख भोग कर तथा संसार और शरीर सम्बन्धी सुखों से चित्त को निस्पृह कर दीक्षा ग्रहण करता है और समस्त श्रुत को जानकर अन्तिम ज्ञान केवलज्ञान को प्राप्त होता ॥६१॥ ज्ञानदान से जीव ज्ञानी होता है, आहार दान से सुखी होता है, अभय दान से निर्भय होता है और औषध दान से निरोग होता है ॥६२॥ धर्म से समस्त मंगलों का समूह प्राप्त होता है, धर्म से मनुष्य प्रसिद्ध केवली होता है, धर्म से तीर्थंकर और चक्रवर्ती होता है, धर्म से ही बलशाली नारायण-प्रतिनारायण तथा बलभद्र आदि होता है ॥६३॥

ज्ञात्वेति कुर्वन्तु जनाः सुधर्मं सदैहिकामुष्मिकसौख्यकामाः ।
देवार्चनादानतपोव्रताद्यैर्धान्यं न सस्यं कृषिमन्तरेण ॥ ६४ ॥

खण्डेलान्वयमण्डनेन्दुवदन त्वं पद्मसिंहाख्य भो,
हेमाद्यैस्त्रिभिरंगजैर्मतिमितैर्भीमादिभिर्बन्धुभिः ।
भव्यांभोरुहखण्डभासनपरैश्चारित्रचूडामणेः
सूरिश्रीजिनचन्द्रकस्य वचनान्नन्द्याच्चिरं भूतले ॥ ६५ ॥

शास्त्रं शस्त्रं पापवैरिक्षयेऽत्रः शास्त्रं नेत्रं त्वन्तरार्थप्रदृष्टौ ।
शास्त्रं पात्रं सर्वसंपद्गुणानां शास्त्रं तस्माद्यत्नतो रक्षणीयम् ॥ ६६ ॥

श्रुत्वा शास्त्रं पापशत्रुं हिनस्ति श्रुत्वा शास्त्रं पुण्यमित्रं चिनोति ।
श्रुत्वा शास्त्रं सद्विवेकं दधाति तस्माद्भव्यो यत्नतस्तद्धि पाति ॥ ६७ ॥

यावत्तिष्ठति भूतले सुरनदी रत्नाकरो भूधरः,
कैलासः किल चक्रिकारितजगद्वन्द्यत्रचैत्यालयः ।
यावद्व्योम्नि शशांकवासरमणी प्रस्फोटयन्तौ तम-
स्तावत्तिष्ठतु शास्त्रमेतदमलं सम्पठ्यमानं बुधैः ॥ ६८ ॥

सूरिश्रीजिनचन्द्रांह्रिस्मरणाधीनचेतसा ।
प्रशस्तिर्विहिता चासौ मीहाख्येन सुधीमता ॥ ६९ ॥

---

ऐसा जानकर ऐहलौकिक और पारलौकिक सुख के इच्छुक मनुष्य देवपूजा, दान, तप और व्रतादि के द्वारा उत्तम धर्म करें—पुण्योपार्जन करें, क्योंकि खेती के बिना धान्य—अनाज की प्राप्ति नहीं होती ॥६४॥ हे खण्डेलवंश के अलंकार ! चन्द्रवदन ! श्री पद्मसिंह ! तुम हेमा आदि तीनों पुत्रों तथा भीम आदि चारों भाइयों के साथ, भव्य रूपी कमल-वन को विकसित करने के लिए सूर्य, चारित्रचूडामणि श्री आचार्य जिनचन्द्र के शुभाशीर्वचन से चिरकाल तक पृथ्वीतल पर आनन्द का अनुभव करो ॥६५॥

यह शास्त्र पापरूपी शत्रुओं का क्षय करने में शस्त्र है, यह शास्त्र अन्तस्तत्त्व को देखने के लिए नेत्र है, तथा यह शास्त्र समस्त उत्तम गुणों का पात्र है, अतः यह शास्त्र यत्नपूर्वक रक्षा करने के योग्य है ॥६६॥ चूंकि भव्य जीव शास्त्र को सुनकर पापरूप शत्रु को नष्ट करता है, शास्त्र सुनकर पुण्यरूपी मित्र को संतुष्ट करता है, और शास्त्र सुनकर उत्तम विवेक को धारण करता है इसलिए भव्य जीव यत्न से शास्त्र की रक्षा करता है ॥६७॥

जब तक पृथ्वी तल पर गंगा नदी विद्यमान है, जब तक समुद्र विद्यमान है, जब तक चक्रवर्ती भरत के द्वारा निर्मापित जगत्पूज्य जिनचैत्यालयों से युक्त कैलास पर्वत विद्यमान है, और जब तक अन्धकार को नष्ट करनेवाले चन्द्र-सूर्य आकाश में विद्यमान हैं तब तक विद्वज्जनों द्वारा पठन-पाठन में आनेवाला यह निर्दोष शास्त्र विद्यमान रहे ॥६८॥

जिसका चित्त आचार्य जिनचन्द्र के चरणों के स्मरणाधीन है उस मीहा नामक विद्वान् ने यह प्रशस्ति बनाई है ॥६९॥

यदत्र क्वाप्यवद्यं स्यादर्थे पाठे मयाकृतम् ।
तदा शोध्य बुधैर्वाच्यमनन्तः शब्दवारिधिः ॥ ७० ॥

इति श्रीभव्यकुमुदचन्द्रस्य सूरेः श्रीजिनचन्द्रस्य पादाम्भोरुहषट्पदेन
[illegible] काव्यरूपेण विरचिता
प्रशस्तप्रशस्तिः समाप्ता ।

(इति पर्यन्तः ख-ग-पुस्तकीयः पाठः शुद्धः ।)

ख—पुस्तकीयपाठः—संवत् १८८७ का पोषमासे कृष्णपक्षतिथौ ६ रविवासरे लिषा-इतं पंडितसरूपचन्द तत्शिष्यसदासुखलिप्यकृतं म्हात्मा संभूराम सवाईजैपुरमध्ये । सं. १८८७ ऋषिवसुसिद्धीन्दयुते पोषमासे कृष्णपक्षे दशमीगुरुवासरे अनेकशोभाशोभिते श्रीसवाईजयपुराह्वये नगरे श्रीमन्महाराजाधिराजराजेन्द्रश्रीसवाईजयसिंहजिद्राज्यप्रवर्तमाने नानाविधवादित्रशो-भिते विचित्रवेदिकान्विते मं.................

ग—पुस्तकीयपाठः—लिखितं भारतीपुरवास्तव्यपंडितपुरुषोत्तमपुत्र धाराधरसंज्ञेन ॥ छ ॥ शुभं भूयात् लेखकपाठकयोः ॥ छ ॥ छ ॥ श्रीः ॥ छ ॥ शुभं भवतु ॥ छ ॥

---

यदि मैंने इस प्रशस्ति के किसी पाठ या अर्थ में बोध का अपहर किया है—कहीं त्रुटि की है तो ज्ञानी जनों को उसे शुद्ध कर बांचना चाहिए, क्योंकि शब्द रूपी सागर अनन्त है—शब्दों का पार नहीं है ।

इस प्रकार भव्य जीव रूपी कुमुदों को विकसित करने के लिए चन्द्रमारूप
आचार्य जिनचन्द्र के चरणकमलों के भ्रमर मेधावी पण्डित के द्वारा
काव्य रूप से विरचित यह प्रशस्त प्रशस्ति समाप्त हुई ।